# अन्य सूचनाएं

## कार्यालय, संयुक्त पंजीयक, सहकारी संस्थाएं, बिलासपुर (छ. ग. )

बिलासपुर, दिनांक 22 जुलाई 2008

क्रमांक /परिसमापन/2008/1498.—दुग्ध उत्पादक सहकारी समिति मर्या. हिर्री, विकासखण्ड मस्तुरी जिला बिलासपुर, पंजीयन क्रमांक 3841 विगत वर्षों से अकार्यशील रहने के कारण छ. ग. सहकारी सोसायटी अधिनियम 1960 की धारा 69(3) के तहत कारण बताओं सूचना जारी किया गया था. कारण बताओं सूचना का जवाब प्रस्तुत नहीं होने तथा भविष्य में, कार्यशील होने की संभावनाएं नहीं होने के फलस्वरूप उक्त संस्था को परिसमापन में लाते हुए सहकारिता विस्तार अधिकारी, मस्तुरी को परिसमापक नियुक्त किया गया है.

संस्था के परिसमापक सहकारिता विस्तार अधिकारी, मस्तुरी द्वारा प्रतिवेदन प्रस्तुत किया है कि रायपुर दुग्ध संघ से परिवहन की व्यवस्था नहीं होने के फलस्वरूप समिति का कार्य बंद हो गया था. वर्तमान में रायपुर दुग्ध संघ द्वारा परिवहन व्यवस्था की जा चुकी है.

परिसमापक द्वारा यह प्रतिवेदन दिया गया कि समिति के सदस्यों की बैठक आहूत की गई. उक्त बैठक में यह निर्णय लिया गया कि तत्समय परिवहन व्यवस्था नहीं होने के फलस्वरूप समिति का कार्य बाधित हुआ था जो कि व्यवस्थित हो चुका है. वर्तमान में सभी सदस्य संस्था को पुनर्जीवित करने का निर्णय लिया गया. परिसमापक भी समिति को पुनर्जीवित करने की अनुशंसा की है. परिसमापक द्वारा प्रस्तुत प्रतिवेदन के अध्ययन से समिति को पुर्नजीवन करना सदस्यों के हित में है.

अतः छ. ग. सहकारी सोयायटी अधिनियम 1960 की धारा 69(4) के तहत पुनर्जीवित करने का आदेश पारित करता हूं.

डी. एस. ठाकुर,
संयुक्त पंजीयक.

---

बिलासपुर, दिनांक 24 जुलाई 2008

क्र./परिसमापन/2008/1522.—महिला बहुद्देशीय सहकारी समिति मर्या., सेमरा, पंजीयन क्रमांक 179 दिनांक 24-11-2004 को परिसमापन में लाने संबंधी सहकारी समितियां अधिनियम 1960 की धारा 69(3) के अन्तर्गत कारण बताओं सूचना पत्र क्र. 584 दिनांक 7-3-2008 द्वारा दिया गया था. किन्तु समिति की ओर से कोई उत्तर प्राप्त नहीं हुआ.

अत: संस्था के छ. ग. सहकारिता अधिनियम 1960 की धारा 69 (2) तहत् छ. ग. सहकारिता विभाग के आदेश क्रमांक/एफ/5-1-99 पन्द्रह-1ए/बी/सी दिनांक 26-07-1999 द्वारा पंजीयक की शक्तियां जो मुझे वैष्ठित हैं का प्रयोग करते हुए मैं एन. कुजूर, सहायक पंजीयक सहकारी संस्थाएं बिलासपुर, महिला बहुद्देशीय सहकारी समिति मर्यादित, सेमरा को परिसमापन में लाता हूं तथा सहकारिता विस्तार अधिकारी, कोटा को उक्त अधिनियम की धारा 70 (1) के अन्तर्गत परिसमापक नियुक्त करता हूं.

बिलासपुर, दिनांक 24 जुलाई 2008

क्र./परिसमापन/2008/1533.—किसान फलोद्यान एवं साग सब्जी उत्पादक विपणन एवं प्रक्रिया स. स., बिलासपुर, पंजीयन क्रमांक 3502 दिनांक 24-4-93 को परिसमापन में लाने संबंधी सहकारी समितियां अधिनियम 1960 की धारा 69(3) के अन्तर्गत कारण बताओ सूचना पत्र क्र. 863 दिनांक 24-4-2008 द्वारा दिया गया था. किन्तु समिति की ओर से कोई उत्तर प्राप्त नहीं हुआ.

अत: संस्था के छ. ग. सहकारिता अधिनियम 1960 की धारा 69 (2) तहत् छ. ग. सहकारिता विभाग के आदेश क्रमांक/एफ/5-1-99 पन्द्रह-1ए/बी/सी दिनांक 26-07-1999 द्वारा पंजीयक की शक्तियां जो मुझे वैष्ठित हैं का प्रयोग करते हुए मैं एन. कुजूर, सहायक पंजीयक सहकारी संस्थाएं बिलासपुर, किसान फलोद्यान एवं साग सब्जी उत्पादक वि. प्र. सह. स., बिलासपुर को परिसमापन में लाता हूं तथा श्री एल. एल. ध्रुव, वरि. सह. निरीक्षक को उक्त अधिनियम की धारा 70 (1) के अन्तर्गत परिसमापक नियुक्त करता हूं.

बिलासपुर, दिनांक 26 जुलाई 2008

क्र./परिसमापन/20081555.—कृषक कल्याण साख सहकारी समिति मर्यादित, तखतपुर, पंजीयन क्रमांक 181 दिनांक 13-12-2004 को परिसमापन में लाने संबंधी सहकारी समितियां अधिनियम 1960 की धारा 69(3) के अनतर्गत कारण बताओ सूचना पत्र क्र. 1126 दिनांक 31-5-2008 द्वारा दिया गया था. किन्तु समिति की ओर से कोई उत्तर प्राप्त नहीं हुआ.

अत: संस्था के छ. ग. सहकारिता अधिनियम 1960 की धारा 69 (2) तहत् छ. ग. सहकारिता विभाग के आदेश क्रमांक/एफ/5-1-99 पन्द्रह-1ए/बी/सी दिनांक 26-07-1999 द्वारा पंजीयक की शक्तियां जो मुझे वैष्ठित है का प्रयोग करते हुए मैं एन. कुजूर, सहायक पंजीयक सहकारी संस्थाएं बिलासपुर कृषक कल्याण साख सहकारी समिति मर्यादित, तखतपुर को परिसमापन में लाता हूं तथा सहकारिता विस्तार अधिकारी तखतपुर को उक्त अधिनियम की धारा 70 (1) के अन्तर्गत परिसमापक नियुक्त करता हूं.

बिलासपुर, दिनांक 26 जुलाई 2008

**छत्तीसगढ़ सहकारी समिति अधिनियम 1960 के नियम 18(1)(2) के अन्तर्गत**

क्रमांक/परिसमापन/2008/1556.—इस कार्यालय का आदेश क्रमांक /परिसमापन/914/बिलासपुर, दिनांक 23-7-2008 के तहत् सत्यम प्राथमिक उपभोक्ता भंडार सहकारी समिति मर्यादित, कस्तुरबा नगर बिलासपुर, पंजीयन क्रमांक 3586 दिनांक 20-1-95, विकासखण्ड बिल्हा, जिला बिलासपुर को छ. ग. सहकारिता अधिनियम 1960 की धारा 69 के अन्तर्गत परिसमापन में लाया जाकर धारा 70 (1) के तहत श्रीमति शोभा बंदे, सहकारी निरीक्षक को उक्त संस्था का परिसमापक नियुक्त किया गया है.

परिसमापक द्वारा परिसमापन का सम्पूर्ण कार्यवाही सम्पन्न करने हेतु अंतिम प्रतिवेदन प्रस्तुत किया गया है. परिसमापन की कार्यवाही से मैं इस निष्कर्ष पर पहुंचा हूं कि संस्था का पंजीयन निरस्त किया जाना उचित है.

अत: मैं एन. कुजूर, सहायक पंजीयक , सहकारी संस्थाएं, बिलासपुर, छ. ग. सहकारिता विभाग के आदेश क्रमांक/एफ-5-1-99 पन्द्रह-1 /सी. दिनांक 26-7-1999 के अन्तर्गत पंजीयक की शक्तियां जो मुझे वैष्ठित हैं का उपयोग करते हुए छ. ग. सहकारिता अधिनियम 1960 की धारा 18(1)(2) के तहत संस्था का पंजीयन निरस्त करते हुए संस्था निगम निकाय (बाडी कारपोरेट) समाप्त करता हूं.

यह आदेश आज दिनांक ........... को मेरे हस्ताक्षर एवं कार्यालय मुहर से जारी किया गया.

**एन. कुजूर,**
सहायक पंजीयक.

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित -2008.